दोहा—दुहुँदिसि जय जयकार करि, निज निज जोरी जानि ।
भिरे वीर इत रामहि, उत रावनहि बखानि ॥११०॥

दोनों ओर जय-जयकार करके अपनी-अपनी जोड़ी जानकर और इधर श्रीरामजी का और उधर रावण का सुयश बखान कर वीर भिड़ गये ।

रावनु रथी विरथ रघुवीरा * देखि विभीषन भयउ अधीरा
अधिक प्रीति मन भा सन्देहा * वन्दि चरन कह सहित सनेहा

रावण को रथ पर और श्रीरामजी को विना रथ के देखकर विभीषण अधीर होगये। अधिक प्रेम के कारण मन में सन्देह हुआ, तब चरणों में प्रणाम करके वे सप्रेम बोले—

नाथ न रथ नहिं तनु पद त्राना * केहि विधि जितब वीर बलवाना
सुनहु सखा कह कृपा निधाना * जेहिं जय होइ सो स्यन्दन आना

हे नाथ ! आपपर न रथ है, न कवच है और न पादुका हैं, फिर ऐसे बलवान रावण को कैसे जीतेंगे ? यह सुनकर कृपानिधान बोले-हे सखा ! सुन, जिससे 'जय' होती है, वह रथ और ही है।

सौरज धीरज तेहि रथ चाका * सत्य सील दृढ़ ध्वजा पताका
बल विवेक दम परहित घोरे * क्षमा कृपा समता रजु जोरे

'शूरता और धीरज' यह दोनों रथ के पहिये हैं, 'सत्य और शील' दृढ़ ध्वजा-पताका है। 'बल विवेक, संयम, परोपकार' यह चारों उसके घोड़े हैं, जो क्षमा दया व समतारूपी रस्सियों से बँधे हैं।

ईस भजनु सारथ सुजाना * बिरति चर्म संतोष कृपाना
दान परसु बुधि सक्ति प्रचण्डा * वर विग्यान कठिन को दण्डा

'ईश्वर का भजन' बड़ा चतुर सारथी है, 'वैराग्य' ढाल और 'सन्तोष' तलवार है। 'दान' फरसा और 'बुद्धि' प्रचण्ड शक्ति है तथा 'श्रेष्ठ ज्ञान' ही कठोर धनुष है।

अमल अचल मन त्रोन समाना * सम जम नियम सिलीमुख नाना
कवच अभेद्य विप्र गुरु पूजा * एहि सम विजय उपाय न दूजा
सखा धर्ममय अस रथ जाकें * जीतन कहँ न कतहुँ रिपु ताकें

'संयम और नियम' ही बाण हैं, निर्मल और अचल मन' ही तर्कस है। 'ब्राह्मण और गुरु की पूजा' ही अभेद्य कवच है इसके बराबर विजय का दूसरा कोई उपाय नहीं है। हे सखा ! जिसके पास ऐसा 'धर्ममय' रथ हो, उसको जीतने वाला कोई नहीं है।

दोहा—महा अजय संसार रिपु, जीति सकइ सो वीर ।
जाकें अस रथ होइ दृढ़, सुनहु सखा मति धीर ॥१११॥

हे धीर-बुद्धि सखा ! सुनो, वह 'वीर' संसार रूपी अजय, प्रबल शत्रु को भी जीत सकता है, जिसके पास ऐसा 'दृढ़' रथ हो।

सुनि प्रभु बचन विभीषन, हरषि गहे पद कन्ज ।

गइ मणि पन्नग जनु पुनि पाई * देही देह मीन जल जाई
सुख सुग्रीव सहेउ प्रभु भेंटे * अवगुण तीन ताहि क्षण मेंटे

खोई हुई मणि मानो सांप ने पा ली हो और मानो जीव को देह तथा मछली को पानी मिलगया हो। प्रभु के मिलनेसे सुग्रीव को सुख प्राप्त हुआ और तीनों ताप उसी क्षण मिटगये।

सो०—दधिवल वालिकुमार, मिले परस्पर हरष हिय।
भयउ आय भिनुसार, न्हाइ सबन्ह प्रभु पद गहे ॥ ३ ॥

दधिवल और अंगद हृदय में प्रसन्न होकर परस्पर मिले। जब सवेरा हुआ तो स्नान कर सबने प्रभु के चरण पकड़े।

जहँ तहँ समर करन वनचारी * चले कहत जय लखन खरारी
जहाँ नारान्तक प्रात प्रवोधा * रथ चढि चलेउ भयंकर योद्धा

श्रीरामजी व लक्ष्मणजी की जय' कहते हुए वानर जहां-तहां युद्ध करने को चले। उधर नारान्तक प्रातःकाल होने पर उठा और वह भयंकर योद्धा रथ पर चढ़कर चला।

निशिचर हठी सुभट सँग ताके * आयुध अखिल भयानक बाँके
महि संग्राम निशाचर आढे * असित काल सम अति रिस बाढ़े

उसके साथ हठीले राक्षस-योद्धा हैं, जिनके हथियार तीक्ष्ण और भयंकर हैं। रणभूमि में राक्षस काले मेघों के समान खड़े हैं और उनमें बड़ा क्रोध भरा है।

करि माया तेहि गात छिपावा * भयउ प्रगट जब प्रभु ढिग आवा
दधिवल लखा सखा चलि आयउ * भुजा पसारि हरषि उठि धायउ

नारान्तक ने माया करके अपना शरीर छिपा लिया और प्रभु के समीप आकर प्रगट हुआ। दधिवल ने मित्र को आते देखा तो-भुजा फैलाकर हर्षित होकर दौड़ा।

नारान्तकहु दीख गुरु भाई * मुदित मिले उर उभय अघाई
भेंट सप्रेम वूझि कुशलाता * निज निज दशा कीन्ह विख्याता

नारान्तक ने भी गुरु-भाई को देखा तो—दोनों प्रसन्न हो अघाकर मिले। प्रेम सहित मिलकर कुशल पूछी तो—दोनों ने अपनी-अपनी दशा वर्णन की।

दोहा—हरिपति पूत प्रवीन अति, सुन तेहि मुख विख्यात।
लगे वुझावन मित्र कहुँ, सुनहु वीयपति बात ॥ २७ ॥

हे पक्षिराज गरुड़जी ! सुनिये, सुग्रीव-पुत्र बहुत चतुर हैं उनके मुख से बड़ाई सुनकर वह मित्र को समझाने लगा।

सुनहु वचन गुरु भ्राता केरा * नारान्तक भा क्रुद्ध घनेरा
कहत लाग खल ताहि कुभाँती * सहज सभीत कीश दिन राती

गुरु-भाई के वचन सुनकर उसको भारी क्रोध हुआ, वह दुष्ट उससे कटु वचन कहने लगा

छन्द—धरि गाल फारहिं उर बिदारहिं अन्तावरी गल मेलहीं।
प्रह्लादपति जनु बिबिध तनु धरि समर अङ्गन खेलहीं॥
धरु मारु काटु पछारि घोर गिरा गगन महि भरि रही।
जय राम जो तृन ते कुलिस करि कुलिस ते करि तृन सही॥

वे राक्षसों को पकड़कर उनके गाल फाड़ डालते हैं, छाती फाड़कर आँतें निकाल गलेमें पहिन लेते हैं, मानो नृसिंह भगवान अनेक रूप धारण कर समरांगण में खेल रहे हों। पृथ्वी आकाश तक 'पकड़ो मारो, काटो पकड़ो' यह भयंकर गूँज गूँज रही है। 'श्रीरामजी की जय हो'—जो तिनके वज्र और वज्र को तिनका कर देते हैं।

दोहा—निजदल बिचलित देखेसि, बीस भुजा दस चाप।
रथ चढ़ि चलेउ दसानन, फिरहु फिरहु करि दाप॥११४॥

तब अपनी सेना को व्याकुल देखकर बीस भुजाओं में दस धनुष-बाण' लेकर रावण कोप करके और गर्व सहित लौटो-लौटो कहकर चला।

धायउ परम क्रुद्ध दसकन्धर ※ सन्मुख चले हूह दै बन्दर
गहि कर पादप उपल पहारा ※ डारेसि तापर एकहिं बारा

रावण बहुत क्रोधित होकर दौड़ा तब वानर 'हू-हू, करके सामने चले। हाथोंमें वृक्ष, पत्थर और पहाड़ लेकर उस पर एक ही साथ डालते हैं।

लागहिं सैल बज्र तनु तासू ※ खण्ड खण्ड होइ फूटहिं जासू
चला न अचल रहा रथ रोपी ※ रन दुर्मद रावन अति कोपी

वे पहाड़ रावण के वज्र समान शरीर लगते ही टुकड़े-टुकड़े होकर फूट जाते हैं। बड़ा घमंडी और अत्यन्त क्रोधी रावण अपने स्थान से नहीं हटा और अपना रथ रोके हुए वहीं अचल खड़ा रहा।

इत उत झपटि दपटि कपि जोधा ※ मर्दै लागि भयउ अति क्रोधा
चले पराइ भालु कपि जाना ※ त्राहि त्राहि अंगद हनुमाना

बहुत क्रोध करके रावण इधर-उधर वीर-वानरों को डाटकर झपटते हुए मारने लगा। अनेक रीछ-वानर भाग चले और पुकारने लगे कि हे अंगद! हे हनुमान! रक्षा करो!

पाहि पाहि रघुबीर गोसाईं ※ यह खल खाय काल की नाईं
तेहिं देखे कपि सकल पराने ※ दसहुँ चायक सायक सन्धाने

हे स्वामी श्रीरघुनाथजी! रक्षा करो, रक्षा करो। यह दुष्ट तो काल की तरह खाये जाता है। रावण ने जब वानर भागते हुए देखे, तब उसने दसों धनुषों पर बाण चढ़ाये।

छन्द—सन्धानि धनु सर निकर छाँड़ेसि उरग जिमि उड़ लागहीं।
रहे पूरि सर धरनी गगन दिसि बिदिसि कहँ कपि भागहीं॥

और कहा-हे दधिवल ! तेरी भुजाओं के बल को धन्य है। तूने युद्ध में अत्यन्त कौशल किया है। वानरों की प्रशंसा सुनकर नारान्तक क्रोधित हुआ और दधिवल के साथ अदृश्य होगया।

योजन अयुत अष्ट नभ जाई ※ दधिवल सुमिरि हृदय रघुराई
गहि मनुजाद भूमि पर डारा ※ करि चिकार तेहि मरती वार

अस्सी हजार योजन आकाश में जाकर दधिवल ने हृदय में श्रीरघुनाथजी का स्मरण करके राक्षस को पकड़कर पृथ्वी पर पटक दिया। मरते समय उसने तीक्ष्ण नाद किया।

छन्द—मरती समय अति शब्द करि दसमुख तनय हरिहर कही
तजि अधम तनु धरि सुभग वपु द्विजनाथ मुनिगति सो लही।
जेंहि हेतु सुर मुनि सिद्ध नाना भांति जलपत मख किये
श्रीराम करुनानिधि सो फल सहज ही दनुजहि दिये।

मरते समय रावण-पुत्र ने अत्यन्त शब्द करके 'श्रीराम-शिव' उच्चारण किया और तामसी देह छोड़कर उत्तम शरीर धारण किया। हे भरद्वाज मुनि ! उसने वह गति पाई जिसके लिये मुनि, सिद्ध और देवता अनेक प्रकार के जप,तप और यज्ञ करते हैं। उसी फल को दयासागर प्रभु श्रीरामचन्द्रजी ने राक्षस को सहज ही में प्रदान कर दिया।

दोहा—देखि तासु गति विबुधगण, अभय भये खगराइ।
प्रमुदित वरसे कुसुम जरि, राम चरन चित लाइ ॥३०॥

हे गरुड़जी ! उसकी गति को देखकर देवता लोग निर्भय होगये और उन्होंने श्रीरामजी के चरणों में मन लगाकर प्रसन्नता से फूल बरसाये।

मरा नारान्तक दधिवल जानी ※ तोरि तासु सिर गहि निज पानी
रुण्ड तासु महि लंक सँचारी ※ आपु चले जहँ नाथ खरारी

दधिवल ने नारान्तक को मरा जाना तो उसका सिर तोड़कर अपने हाथ में ले लिया और रुण्ड को लङ्का में फेंक दिया। स्वयं वहाँ चला, जहाँ स्वामी श्रीरघुनाथजी थे।

आयउ दधिवल प्रभु के पासा ※ देखि हर्ष उठि रमा निवासा
सानुज राम मिले अति प्रीती ※ भए प्रसन्न नाथ निति रीती

दधिवल प्रभु के पास आया तो उसे देखकर लक्ष्मीपति श्रीरामजी उठे और लक्ष्मणजी सहित अत्यन्त प्रेम से मिलकर प्रसन्न हुए। प्रभु की यह रीति है।

देखन कौतुक रिपुसुत कीशा ※ सुनहु सुकण्ठ कह्यो जगदीशा
नारान्तक कर शीश धरावहु ※ यतन समेत न सँत चलावहु

लीलामय प्रभु ने नारान्तक का सिर जानकर कहा–हे सुग्रीव ! सुनो, नारान्तक का सिर यत्नपूर्वक रख लो, यह व्यर्थ न जाय।

नाथ रजाय पाल कपिराई ※ राखेउ सो सिर यतन कराई

ब्रह्माजी की दी हुई शक्ति लक्ष्मणजी के ठीक हृदय में लगी तो वीर लक्ष्मणजी विकल होकर गिर पड़े। रावण उन्हें उठाने लगा, परन्तु उसके बल की महिमा योंही रह गई। जिनके एक ही सिर पर समस्त ब्रह्माण्ड रज-कण के समान रक्खा है, उन्हें मूर्ख रावण उठाना चाहता है। वह तीनों लोकों के स्वामी को नहीं भजता।

दोहा—देखि पवनसुत धायउ, बोलत बचन कठोर।
आवत कपिहि हन्यो तेहिं, मुष्टि प्रहार प्रघोर ॥११६॥

यह देखते ही हनुमानजी कठोर वचन बोलते हुए दौड़े। उन्हें आते देखकर रावण ने भयङ्कर घूँसे का प्रहार किया।

जानु टेकि कपि भूमि न गिरा * उठा सँभारि बहुरि रिस भरा
मुठिका इक ताहि कपि मारा * परेउ सैल जनु बज्र प्रहारा

हनुमानजी घुटने टेक कर रह गये पृथ्वी पर नहीं गिरे फिर क्रोधित हो सँभलकर उठे और रावण के एक घूँसा मारा। वह ऐसा गिरा, जैसे वज्र के लगने से पर्वत गिरा हो।

मुरछा गै बहोरि सो जागा * कपि बल बिपुल सराहन लागा
धिगधिग मम पौरुष धिग मोही * जौं तैं जियत रहेसि सुरद्रोही

मूर्छा दूर होने पर रावण जागा और हनुमानजी के बल को सराहना करने लगे। हनुमानजी बोले-रे देव शत्रु, मेरे पराक्रम और मुझको धिक्कार है, जो तू जीता ही रह गया।

असकहिलछिमनकहुँ कपिल्यायो * देखि दसानन बिसमय पायो
कह रघुबीर समुझि जियँ भ्राता * तुम्ह कृतान्त भच्छक सुरत्राता

ऐसा कहकर हनुमानजी-लक्ष्मणजी को ले आये, यह देखकर रावण को बड़ा अचम्भा हुआ। श्रीरघुनाथजी ने लक्ष्मणजी से कहा-हे भाई! हृदय में समझो कि तुम काल के भी भक्षक तथा देवताओं के भी रक्षक हो।

सुनत बचन उठि बैठ कृपाला * गई गगन सो सकति कराला
पुनि कोदण्ड बान गहि धाए * रिपु सन्मुख अति आतुर आए

यह वचन सुनतेही कृपालु लक्ष्मणजी उठ बैठे और वह कराल शक्ति आकाशमें चलीगई। तब लक्ष्मणजी फिर हाथ में धनुष बाण लेकर दौड़े और शीघ्र ही शत्रु के सामने आये।

छन्द—आतुर बहोरि बिभंजि स्यंदन सूत हति ब्याकुल कियो।
गिरचो धरनि दसकन्धर बिकल तनु बान सत बेध्यो हियो ॥
सारथी दूसर घालि रथ तेहि तुरत लङ्का लै गयो।
रघुबीर बन्धु प्रताप पुंज बहोरि प्रभु चरनन्हि नयो ॥

फिर उन्होंने शीघ्रता से रावण के रथ को तोड़कर सारथी को मारकर उसे व्याकुल कर दिया। रावण के हृदय में सौ बाण मारे, जिससे वह व्याकुल होकर भूमि पर

सो०–विह्वावलपुर राज, करहु तात तुम मुदित मन ॥
छाँड़ि और सब काज, सिवा शम्भु पद भक्ति दृढ़ ॥ ४ ॥

हे तात ! तुम प्रसन्न मन से विह्वावलपुर का राज्य करो और सब काम छोड़कर श्रीशिव-पार्वतीजी के चरणों में दृढ़ भक्ति करो।

दोहा–पाइ भक्ति वर राज्य वर, प्रभु चरनन्ह सिर नाइ।
दधिबल पठयउ तुरत हठि, सुनहु क्षणय सुभाइ ॥३२॥

भक्ति और राज्य के उत्तम वरदान पाकर दधिबल प्रभु के चरणों में सिर नवाकर चला। हे ऋषि ! सुनो, उसे श्रीरामजी ने हठ करके उत्तम भाव से तुरन्त ही विदा किया।

उतहिं जहाँ बैठा दसभाला * बिनु सिर वपु सो परा बिसाला
देखि बिकल आपुहि उठि धावा * पहिचानत तेहि अति दुख पावा

उधर जहाँ रावण बैठा था, वहाँ नारान्तक का बिना सिर का विशाल देह आकर गिरा। उसे देखकर रावण स्वयं ही उठ दौड़ा और उसे पहिचान कर अत्यन्त दुःखी हुआ।

शोक जलधि लंका लघु तरणी * चढ़ीं सकल निसिचर की धरणी
बिन्दुमती कर गहि बैठाई * नाग सुता की कथा सुनाई

शोकरूपी सागर में लंकारूपी नाव पड़ी है, उसमें रावण की सारी स्त्रियाँ चढ़ी हैं। मन्दोदरी ने बिन्दुमती का हाथ पकड़कर बैठाया और उसे सुलोचना की कथा सुनाई।

सबनि बुझाय सासु पग लागी * तजि धन धाम स्वामि अनुरागी
सुनु सुत बधू न आन उपाऊ * जाहु जहाँ राजयँ रघुराऊ

वह उसे सुनकर और सबको समझा-बुझाकर सासु के पैरों पड़ी और धन-धाम छोड़कर पति में प्रेम किया। (तब मन्दोदरी बोली–) हे पतोहू ! दूसरा उपाय नहीं है। तुम वहीं जाओ, जहाँ श्रीरघुनाथजी विराज रहे हैं।

सासु बचन सुनि जानि प्रभाता * उठि निसिचर तिय पुलकि गाता
जातरूप मय जान मँगाई * निज कर गहि पति देह चढ़ाई

सासु के वचन सुनकर और प्रातःकाल हुआ जानकर बिन्दुमती पुलकित शरीर से उठी और स्वर्ण-विमान मँगाकर उसमें अपने हाथों से पति का देह चढ़ाया।

चली अकेलि यान चढ़ि जबहीं * तासु सखी इक आई तबहीं
नाम चित्ररेखा अस तासू * गुण गन सुभग बसें तनु तासू

ज्योंही वह अकेली विमान पर चढ़कर चली, त्योंही उसकी सौत आई, उसका नाम चित्ररेखा था। जिसकी देह में उत्तम गुण समूह बसते थे।

करि करि बिनय चढ़ी तेहि संगा * कीन्ह पयान रँगी सतिरंगा

वह विनय करके उसके साथ चढ़ी और सतीत्व के रंग में रंगकर दोनों ने प्रस्थान किया।

दोहा–पाहि पाहि रघुवंशमणि, हतहु न बिरद प्रतीति ॥

लगा। इसी बीच में वानरों ने यज्ञ-विध्वंस कर दिया। यह देखकर रावण मनमें हारगया।

दोहा–जग्य विध्वंस कुशल कपि, आए रघुपति पास।
चले निसाचर क्रुद्ध होइ, त्यागि जिअन कै आस ॥११८॥

यज्ञ का विध्वंस कर सब वानर सकुशल रघुनाथजी के पास आये। तब रावण क्रोधित होकर जीने की आशा छोड़कर लंका से चला।

चलत होहिं अति असुभ भयङ्कर * बैठहिं गीध उड़ाइ सिरन्ह पर
भयउ कालबस कहा न माना * कहेसि बजावहु जुद्ध निसाना

चलते ही भयंकर असगुन होने लगे–गीध सिरों पर उड़ते हैं। काल के वश वह दुष्ट किसी का कहना नहीं मानता और बोला कि युद्ध के बाजे बजाओ।

चली तमीचर अनी अपारा * बहु गज रथ पदाति असवारा
प्रभु सन्मुख धाए सकल कैसें * सलभ समूह अनल कहँ कैसें

राक्षसों की अपार सेना चली, जिसमें बहुत से हाथी, रथ, पैदल और घुड़सवार थे। प्रभु के सामने वह दुष्ट कैसे दौड़े–जैसे पतंगों के झुण्ड अग्नि की ओर दौड़ते हैं।

इहाँ देवतन्ह अस्तुति कीन्ही * दारुन बिपति हमहि एहिं दीन्ही
अब जनि राम खेलावहु ऐही * अतिसय दुखित होति बैदेही

यहां देवताओं ने प्रार्थना की इसने हमको बहुत दुःख दिया है। हे श्रीरामजी ! अब इसे मत खिलाइए, क्योंकि जानकीजी बहुत दुखित होती हैं।

देव बचन सुनि प्रभु मुसुकाना * उठि रघुबीर सुधारे बाना
जटा जूट दृढ़ बाँधे माथे * सोहहिं सुमन बीच बिच गाथे

देवताओं की प्रार्थना सुनकर प्रभु मुस्कराये और रघुनाथजी ने उठकर वाण सुधारे। जटाओं का जूड़ा माथे पर बांधा, जिसके बीच-बीच में फूलों के गुच्छे सुशोभित हैं।

अरुन नयन बारिद तनु स्यामा * अखिल लोकलोचन अभिरामा
कटि तट परिकर कस्यो निषंगा * कर कोदण्ड कठिन सरंगा

लाल नेत्र, मेघ के समान श्याम शरीर, सब लोकों के नेत्रों को आनन्द देने वाले श्रीरामचन्द्रजी ने कमर में तरकस कसा और हाथ में कठोर धनुष लिया।

छन्द–सारङ्ग कर सुन्दर निसङ्ग सिलीमुखाकार कटि कस्यो।
भुजदण्ड पीन मनोहरायत उर धरासुर पद लस्यो॥
कह दास तुलसी जबहिं प्रभु सर चाप कर फेरन लगे।
ब्रह्माण्ड दिग्गज कमठ अहि महि सिंधु भूधर डगमगे॥

हाथमें सारंग और कमर में तरकस कसा हुआ है। दृढ़ मनोहर लम्बी भुजायें और चौड़ी छाती पर भृगु-चिन्ह शोभायमान हैं। तुलसीदासजी कहते हैं कि प्रभु हाथ में धनुष-वाण लेकर

कपिन्ह सोधि चन्दन बहु भारा * लाए जहँ तहँ नाथ उदारा
कह रघुवीर सुनहु लंकेशा * तात यह बड़ हितकर उपदेशा

वानर चन्दन के अनेक बोझ ढूंढ़कर वहां लाये, जहां उदार श्रीरामचन्द्रजी थे। तब श्रीरघुनाथजी बोले–हे विभीषण! सुनो, यह बड़ा हितकारी उपदेश है।

बिन्दुमती जहँ चाहत ठाँऊ * दारुभार सँग तुम तहँ जाऊ
दसकन्धर कर वैर बिहाई * चिता चारु सुचि देहु बनाई

बिन्दुमती जहां जाना चाहती है, वहां लकड़ियों के बोझों के साथ तुम जाओ। रावण के वैर को छोड़कर, एक सुन्दर और पवित्र चिता बना देना।

दोहा–रघुवर आज्ञा सीस धरि, उठे दशानन भाइ।
अयुत भार चन्दन अगरु, तेहि सँग चले लिवाइ॥३५॥

विभीषण-श्रीरघुनाथजी की आज्ञा सिर पर धारण करके उठे और उसके साथ चन्दन और अगर के अनेक भार लिवा ले चले।

दशमुख तियन सहित गा तहँवा * बिन्दुमती चितरेखा जहँवा
देखत अति बिलख बिबुधारी * करुना करत निशाचर भारी

रावण भी स्त्रियों सहित वहां गया, जहां बिन्दुमती और चितरेखा थीं। उन्हें देखकर देवताओं का शत्रु 'रावण' अत्यन्त दुखी हुआ। सभी राक्षसों की स्त्रियां विलाप कर रहीं हैं।

जथा जोग्य बैठी सब तैसें * पति गृह रहत रहीं नित जैसें
अग्नि दीन्हि ज्वाला अति धाई * पहुंची सुरपुर सब तिय जाई

तब सब नारान्तक की स्त्रियां ऐसी बैठी, जैसे नित्य पति के घर रहती थीं। अग्नि देने पर लपटें अत्यन्त बढ़ीं और सभी स्त्रियां स्वर्गलोक को गयीं।

देखि दशा तिन्ह की सुर रमनी * तिन्हहि सराहि भवन निज गवनी
रावन सहित जुवति निज गेहा * गयउ भवन सोचति सन्देहा

उनकी दशा देखकर देवताओं की स्त्रियां उनकी सराहना करके अपने घरों को गयी। रावण भी अपनी स्त्रियों सहित सन्देह व डर से भरा हुआ अपने महल को गया।

उमा चरित यह सुभग सुहावा * नाथ कृपा मैं तुमहि सुनावा
अपर चरित गिरिराज कुमारी * सुनहु कहउँ तव प्रीति निहारी

शिवजी बोले–हे उमा! श्रीरामजी की कृपा से यह सुन्दर सुहावना चरित्र मैंने तुमको सुनाया। हे पार्वती! अब दूसरे चरित्र सुनो, मैं तुम्हारी प्रीति को देखकर कहता हूं।

दोहा–राम विरोधहि जस उचित, तस दिन पहुंचा आइ।
सो विचारि करि लंक गढ़, उतरी बिपति बजाइ॥३६॥

कायरों को भर देने वाली बहुत ही अपवित्र रुधिर की नदी बह चली। दोनों सेनायें ही उसके दो किनारे हैं, रथ बालू हैं। पहिये भँवर हैं, वह भयानक रूपसे बह रही है। उसमें हाथी, घोड़े, पैदल, गधे और भांति-भांति के वानर 'जल-जीव' हैं, उनकी गणना कौन करे? बाण, बर्छी, बल्लम–'सर्प' और धनुष ही उसकी तरंगें हैं तथा ढालें ही बहुत-से कछुए हैं।

दोहा–बीर परहिं जनु बट तरु, मज्जा बहु बह फेन।
कायर देखि डरहिं तहँ, सुभटन्ह के मन चैन॥१२०॥

योद्धा मानो वट के वृक्षों की भांति गिरते हैं। बहुत-सी चर्बी मानो 'फेन' बह रही है। उसे देखकर कायर डरते हैं और योद्धाओं के मन प्रसन्न होते हैं।

मज्जहिं भूत पिसाच बेताला * प्रथम महा झोटिंग कराला
काक कङ्क लै भुजा उड़ाहीं * एक ते एक छीनि लै खाहीं

इसमें भूत-प्रेत, बेताल और विकट झोटिंग प्रथम स्नान करते हैं। कौए व गीध भुजायें-लेकर दौड़ते हैं और एक दूसरे से छीन २ कर खाते हैं।

एक कहहिं ऐसिउ सौंघाई * सठहु तुम्हार दरिद्र न जाई
कहँरत भट घायल तट गिरे * जहँ तहँ मनहे अंध जल परे

कोई कहते हैं–अरे मूर्खो! ऐसी अधिकता होने पर भी तुम्हारा दरिद्र नहीं जाता। योद्ध तट पर पड़े हुए ऐसे कराह रहे हैं, मानो जहां-तहां अन्धे जल में पड़े हों।

खैंचहिं गीध आँत तट भए * जनु बंसी खेलत चित दए
बहु भट बहहिं चढ़े खग जाहीं * जनु नावरि खेलहिं सरि माहीं

तट पर बैठेहुए गीध आंतें खींच रहेहैं, मानो वे मन लगाकर वंशी खेलरहे हैं। बहुत से योद्धा रुधिर में बहे जाते हैं तथा उनके ऊपर पक्षी बैठे जाते हैं, मानो नदी में नावरि खेल खेल रहेहैं।

जोगिनि भरि भरि खप्पर संचहिं * भूत पिशाच बधू नभ नंचहिं
भट कपाल करताल बजावहिं * चामुण्डा नाना बिधि गावहिं

योगनियां अपना २ खप्पर भरती हैं। आकाश में भूत-पिशाचों की स्त्रियां नाच रही हैं। योद्धाओं की खोपड़ियों की करताल बजाती हुई चामुण्डायें अनेक तरह से गाती हैं।

जम्बुक निकर कटक्कट कट्टहिं * खाहिं हुआहिं अघाहिं दपट्ठहिं
कोटिन्ह रुण्ड मुण्ड बिनु डोलहिं * सीस परे महि जय जय बोलहिं

गीदड़ों के झुण्ड के झुण्ड कटकटाते हैं। वे खाते और हुँआ हुँआ करते हुए झपटते हैं। बहुतसे धड़ बिना सिर के घूम रहे हैं, उनके सिर पृथ्वी पर पड़े हुए जय-जय बोल रहे हैं।

छन्द–बोलहिं सो जय जय मुण्ड रुण्ड प्रचण्ड सिर बिनु धावहीं।
खप्परन्हि खग्ग अलुज्झि जुज्झहि सुभट भटन्हि ढहावहीं॥

कपिन्ह सोधि चन्दन वहु भारा * लाए जहँ तहँ नाथ उदारा
कह रघुवीर सुनहु लंकेशा * तात यह वड़ हितकर उपदेशा

वानर चन्दन के अनेक बोझ ढूंढ़कर वहाँ लाये, जहाँ उदार श्रीरामचन्द्रजी थे। तब श्रीरघुनाथजी बोले—हे विभीषण! सुनो, यह बड़ा हितकारी उपदेश है।

विन्दुमती जहँ चाहत ठाँऊ * दारुभार सँग तुम तहँ जाऊ
दसकन्धर कर वैर विहाई * चिता चारु सुचि देहु वनाई

विन्दुमती जहाँ जाना चाहती है, वहाँ लकड़ियों के बोझों के साथ तुम जाओ। रावण के वैर को छोड़कर, एक सुन्दर और पवित्र चिता बना देना।

दोहा—रघुवर आज्ञा सीस धरि, उठे दशानन भाइ।
अयुत भार चन्दन अगरु, तेहि सँग चले लिवाइ॥३५॥

विभीषण-श्रीरघुनाथजी की आज्ञा सिर पर धारण करके उठे और उसके साथ चन्दन और अगर के अनेक भार लिवा ले चले।

दशमुख तियन सहित गा तहँवा * विन्दुमती चितरेखा जहँवा
देखत अति विलख विवुधारी * करुना करत निशाचर भारी

रावण भी स्त्रियों सहित वहां गया, जहाँ विन्दुमती और चित्तरेखा थीं। उन्हें देखकर देवताओं का शत्रु 'रावण' अत्यन्त दुखी हुआ। सभी राक्षसों की स्त्रियां विलाप कर रहीं हैं।

जथा जोग्य वैठी सव तैसें * पति गृह रहत रहीं नित जैसें
अग्नि दीन्हि ज्वाला अति धाई * पहुंची सुरपुर सव तिय जाई

तब सब नारान्तक की स्त्रियां ऐसी बैठी, जैसे नित्य पति के घर रहती थीं। अग्नि देने पर लपटें अत्यन्त बढ़ीं और सभी स्त्रियां स्वर्गलोक को गयीं।

देखि दशा तिन्ह की सुर रमनी * तिन्हहि सराहि भवन निज गवनी
रावन सहित जुवति निज गेहा * गयउ भवन सोचति सन्देहा

उनकी दशा देखकर देवताओं की स्त्रियां उनकी सराहना करके अपने घरों को गयीं। रावण भी अपनी स्त्रियों सहित सन्देह व डर से भरा हुआ अपने महल को गया।

उमा चरित यह सुभग सुहावा * नाथ कृपा मैं तुमहिं सुनावा
अपर चरित गिरिराज कुमारी * सुनहु कहउँ तव प्रीति निहारी

शिवजी बोले—हे उमा! श्रीरामजी की कृपा से यह सुन्दर सुहावना चरित्र मैंने तुमको सुनाया। हे पार्वती! अब दूसरे चरित्र सुनो, मैं तुम्हारी प्रीति को देखकर कहता हूं।

दोहा—राम विरोधहि जस उचित, तस दिन पहुँचा आइ।
सो विचारि करि लंक गढ़, उतरी विपति वजाइ॥३६॥

चित्र के समान जहाँ के तहाँ खड़े रह गये। अपनी सेना को अचम्भे में खड़ी देख हँसकर धनुष-बाण चढ़ाकर कोशलपति भगवान हरि ने पल भर में माया हरली। तब वानर-सेना प्रसन्न हुई।

दोहा—बहुरि राम सब तन चितइ, बोले बचन गम्भीर।
द्वन्द युद्ध देखहु सकल, श्रमित भए अति बीर ॥१२२॥

फिर श्रीरामजी सबकी ओर देखकर गम्भीर वचन बोले-हे वीरो ! अब द्वन्द-युद्ध देखो, क्योंकि तुम सब बहुत थक गये हो।

अस कहि रथ रघुनाथ चलावा * बिप्र चरन पङ्कज सिरु नावा
तब लंकेश क्रोध उर छावा * गर्जत तर्जत सम्मुख धावा

ऐसा कहकर श्रीरामजी ने ब्राह्मणों के चरणकमलों में शिर नवाकर रथ चला दिये। तब रावण के हृदय में क्रोध छा गया, वह गर्जता और ललकारता हुआ सामने आया।

जीतेहु जे भट संजुग माहीं * सुनु तापस मैं तिन्ह सम नाहीं
रावन नाम जगत जस जाना * लोकप जाकें बन्दीखाना

सुन, तपस्वी ! तूने जितने योद्धा संग्राम में जीते हैं, मैं उनके समान नहीं हूँ। मेरानाम रावण है, मेरे यश को संसार जानता है, लोकपाल तक जिसके बन्दीखाने में रहे हैं।

खरदूषन बिराध तुम्ह मारा * बधेउ ब्याध इव बालि बिचारा
निसिचर निकट सुभट संघारेहु * कुम्भकरण मेघनाथहि मारेहु

खरदूषण और कबन्ध को तूने मारा। बेचारे बाली को बहेलिया की नाईं मारा,राक्षसों के समूह को मारा और कुम्भकरण, मेघनाद को भी मारा।

आजु बयरु सब लेहुँ निबाही * जौं रन भूप भाजि नहिं जाही
आजु करहुँ खलु काल हवाले * परेहु कठिन रावन के पाले

यदि तुम रण-भूमि से भाग नहीं जाओ तो आज मैं सबका वैर चुका लूँगा। आज तुम्हें काल के हवाले अवश्य कर दूँगा, क्योंकि आज तुम कट्टर रावण के पाले पड़े हो।

सुनि दुर्बचन कालबस जाना * बिहँसि बचन कह कृपानिधाना
सत्य सत्य सब तव प्रभुताई * जल्पसि जनि देखाउ मनुसाई

रावण के दुर्वचन सुनकर उसे काल के आधीन जान कृपानिधान श्रीरामचन्द्रजी हँसकर वचन बोले—तुम्हारी सब प्रभुता सत्य है,परन्तु व्यर्थ बात मत करो, अपनी बहादुरी दिखाओ।

छंद—जनि कल्पना करि सुजसु नासहि नीति सुनहि करि छमा।
संसार महँ नर त्रिबिधि बिधि पाटल रसाल पनस समा ॥
एक सुमनप्रद एक सुमन फल एक फलइ केवल लागहीं।
एक कहहिं कहहिं करहिं अपर एक करहिं कहत न बागहीं ॥

रथ विमान आदि हैं, जिन पर अनेक रङ्गों को ध्वजा-पताकायें फहरा रही हैं।

चले मत्त गज जूथ घनेरे * प्राविट जलद मरुत जनु प्रेरे
बरन बरन बिरदैत निकाया * समर सूर जानहिं बहु माया

बहुत से मतवाले हाथियों के झुण्ड चले, मानो वायु से उड़ाये हुए वर्षा के बादल चले हों। भाँति भाँति के राक्षसों के समूह हैं, जो लड़ाई में शूरवीर और बहुत प्रकार की माया जानने वाले हैं।

अति विचित्र बाहनी बिराजी * वीर बसन्त सेन जनु साजी
चलत कटक दिग सिंधुर डगहिं * छुभित पयोधि कुधर डगमगहिं

ऐसी विचित्र सेना शोभायमान हुई, मानो वीर वसन्त ऋतु की सेना सजी हो। सेना के चलते ही दिग्गज डगमगाने लगे, समुद्र उछलने लगा तथा पर्वत डगमगाने लगे।

उड़ी रेनु रवि गयउ छिपाई * मरुत थकित बसुधा अकुलाई
पवन निसान घोर रव बाजहिं * प्रलय समय के घन जनु गाजहिं

ऐसी धूल उड़ी कि सूर्य छिप गया, वायु स्थिर हो गई, पृथ्वी अकुला गई। ढोल और नगाड़े बड़े घोर शब्द से बज रहे हैं, मानो महाप्रलय के बादल गरज रहे हों।

भेरि नफीर बाजि सहनाई * मारू राग सुभग सुखदाई
केहरि नाद बीर सब करहीं * निज निज बल पौरुष उच्चरहीं

तुरही, नफीरी और शहनाई बज रही हैं तथा योद्धाओं को सुख देने वाला मारू राग बज रहा है। वीर योद्धा सिंहनाद कर रहे हैं और अपना पराक्रम बखान रहे हैं।

कहइ दसानन सुनहु सुभट्टा * मर्दहु भालु कपिन्ह के ठट्टा
हौं मारिहउँ भूप द्वौ भाई * अस कहि सन्मुख फौज चलाई
यह सुधि सकल कपिन्ह जब पाई * धाए करि रघुबीर दोहाई

रावण कहने लगा—सुनो, वीर, योद्धाओ! रीछ-वानरों के झुण्डों को मसल डालो। मैं दोनों राजकुमार भाइयों को मारूँगा। ऐसा कहकर सामने अपनी सेना चलादी। यह समाचार जब वानरों को मिला, तब श्रीरघुनाथ जी की दुहाई देते हुए वे सब दौड़े।

छन्द—धाए बिसाल कराल मर्कट भालु काल समान ते।
मानहुँ सपच्छ उड़ाइ भूधर वृन्द नाना बान ते॥
नख दसन सैल महाद्रुमायुध सबल संक न मानहीं।
जय राम रावन मत्त गज मृगराज सुयसु बखानहीं॥

वे बड़े भयंकर काल के समान रीछ-वानर दौड़े, मानो पंखों सहित पर्वतों के समूह अनेक बाण लगने से उड़े जा रहे हों। नाखून, दांत, पर्वत और विशाल वृक्ष ही उनके हथियार हैं, वे महाबली किसी का डर नहीं मानते। वे रावणरूपी मतवाले हाथी के लिए सिंह के समान श्रीरामचन्द्रजी की जय बोलते हुए उनके यश का वर्णन कर रहे हैं।

कच्छप, पृथ्वी और पहाड़ डर गये। दिशाओं के हाथी पृथ्वी को दांतों से पकड़ कर चिंघाड़ने लगे। यह कौतुक देखकर देवता हँसे।

दोहा—तानेउ चाप श्रवन लगि, छाँड़े बिसिख कराल।
राम मारगन गन चले, लहलहात जनु व्याल ॥१२४॥

श्रीरामचन्द्रजी ने कान तक धनुष तान कर कराल बाण छोड़े। रामबाण ऐसे चले, मानो लपलपाते हुए सांप जा रहे हों।

चले बान सपच्छ जनु उरगा * प्रथमहिं हतेउ सारथी तुरगा
रथ बिभञ्जि हति केतु पताका * गर्जा अति अन्तर बल थाका

पंख वाले सांपों के समान बाण चले, उन्होंने पहले सारथी और घोड़ों को मारा, फिर रथ को तोड़कर ध्वजा-पताका उड़ा दी। तब रावण बड़े जोरसे गरजा, परन्तु उसका बल भीतर से घट गया।

तब रावन दस शूल चढ़ावा * बाजि चारि महि मारि गिरावा
तुरग उठाइ कोपि रघुनायक * खैंचि सरासन छाँड़े सायक

तब रावण ने दश शूल चलाये, जिन्होंने चारों घोड़े भूमि में गिरा दिये। तब घोड़ों को उठाकर श्रीरामजी ने क्रोध करके धनुष तानकर बाण छोड़े।

तीस तीर रघुबीर पँवारे * भुजन्हि समेत सीस महि पारे
काटत ही पुनि भए नवीने * राम बहोरि भुजा सिर छीने

तीस बाण रामजी ने छोड़े, जिन्होंने बीसों भुजाओं सहित दसों सिर काट भूमि पर डाल दिये। कटते ही वे फिर नये प्रकट होगये, श्रीरामजी ने फिर भुजा व सिर काट डाले।

पुनि पुनि प्रभु काटत भुज सीसा * अति कौतुकी कोसलाधीसा
रहे छाइ नभ सिर अरु बाहू * मानहु अमित केतु अरु राहू

कोशलनाथ बड़े खिलाड़ी हैं, वे रावण की भुजाओं और शिरों को बार २ काटते हैं। वे काटे हुए सिर आकाश में ऐसे छा रहे हैं, मानो बहुत से केतु और राहु हों।

छन्द—जनु राहु केतु अनेक नभ पथ स्रवत सोनित धावहीं।
रघुबीर तीर प्रचण्ड लागहिं भूमि गिरन न पावहीं ॥
एक एक सर सिर निकर छेदे नभ उड़त इमि सोहहीं।
जनु कोपि दिनकर कर निकर तहँ तहँ बिधुंतुद पोहहीं ॥

मानो अनेक राहु-केतु रुधिर टपकाते हुए आकाश-मार्ग में दौड़ रहे हैं, उनमें रामजी के तीखे बाण ऐसे लग रहे हैं कि पृथ्वी पर नहीं गिरने पाते, एक-एक बाण ने बहुत से सिरों को छेद [illegible]। वे आकाश में उड़ते हुए ऐसे शोभित हैं, मानो क्रोधित होकर सूर्य ने अपनी [illegible] को जहाँ-तहाँ राहु पिरो दिये हों।

एहि मिस मोहि उपदेसेहु, राम कृपा सुख पुंज ॥११२॥

प्रभु के वचन सुनते ही विभीषण ने प्रसन्न होकर चरण पकड़कर कहा—हे कृपा और सुख के समूह श्रीरामजी ! आपने इसी बहाने से मुझे उपदेश दिया है।

उत पचार दसकन्धर, इत अङ्गद हनुमान।
लरत निसाचर भालु कपि, करि निजनिज प्रभु आन ॥११३॥

उधर से रावण ने और इधर से अङ्गद व हनुमानजी ने ललकारा। राक्षस और रीछ वानर अपने-अपने स्वामी की दुहाई देते हुए लड़ने लगे।

सुर ब्रह्मादि सिद्ध मुनि नाना * देखत रथ नभ चढ़े बिमाना
हमहूँ उमा रहे तेहि सङ्गा * देखत राम चरित रण रङ्गा

ब्रह्मा आदि देवता, सिद्धि और मुनि विमानों पर चढ़े आकाश से युद्ध देख रहे हैं। हे पार्वती ! हम भी उनके साथ श्रीरामजी के चरित्र और युद्ध देखते थे।

सुभट समररस दुहुँ दिसि माते * कपि जयसील रामबल ताते
एक एक सन भिरहिं पछारहिं * एकन्ह एक मर्दि महि पारहिं

लड़ाई के रस से दोनों ओर के योद्धा मस्त होरहे थे, परन्तु श्रीरामजी के बलसे वानर विजयी थे। एक को एक ललकार कर तथा एक को एक मसल कर फेंक देता था।

मारहिं काटहिं धरहिं पछारहिं * सीस तोरि सीसन्ह सन मारहिं
उदर बिदारहिं भुजा उपारहिं * गहि पद अवनि पटकि भट डारहिं

ये मारते, काटते, पकड़ते और पछाड़ते हैं तथा सिरों से सिर मारते हैं। पेट फाड़ते और भुजा उखाड़ते व पैर पकड़कर योद्धाओं को पृथ्वी पर पटक देते हैं।

निसिचर भट महि गाड़हिं भालू * ऊपर डारि देहिं बहु बालू
बीर बलीमुख जुद्ध बिरुद्धे * देखियत बिपुल काल जनु क्रुद्धे

राक्षस योद्धाओं को रीछ धरती में गाड़ देते हैं और ऊपर से बहुत सी बालू डाल देते हैं। युद्ध में विरुद्ध हुए वानर ऐसे दीख पड़ते हैं मानो बहुत से काल कोपित हों।

छन्द—क्रुद्धे कृतान्त समान कपि तनु स्रवत सोनित राजहीं।
मर्दहिं निसाचर कटक भट बलवन्त घन जिमि गाजहीं॥
मारहिं चपेटन्हि डाटि दाँतन्ह काटि लातन्ह मीजहीं।
चिक्करहिं मर्कट भालु छलबल करहिं जेहि खल छीजहीं॥

क्रोधित कालके समान वानरों के शरीर से बहता हुआ रुधिर सुशोभित है। बलवान राक्षसों की सेना के योद्धाओं को मसलते और बादल के समान गरजते हैं। थप्पड़ों से मारते काटते, दांतों से काटते और लातों से मींजते हैं। रीछ वानर चिंघारते और इस प्रकार छल-बल करते हैं कि दुष्ट राक्षस नष्ट हों।

फिर रावण ने क्रोधित होकर तीव्र शक्ति छोड़ी, वह विभीषण के सामने ऐसी चली, मानो काल (यमराज का दण्ड) हो।

आवत देखि सक्ति अति घोरा * प्रनतारति भञ्जन पन मोरा
तुरत बिभीषन पाछें मेला * सन्मुख राम सहेउ सोइ सेला

मारी शक्ति को आते देखकर प्रभु ने अपने शरणागत के दुःख को दूर करने के सुयश को स्मरण करके विभीषण तुरन्त पीछे कर दिया और स्वयं सामने जाकर उसको सह लिया।

लागि सक्ति मूरछा कछु भई * प्रभु कृत खेल सुरन्ह बिकलई
देखि बिभीषन प्रभु श्रम पायो * गहि कर गदा क्रुद्ध होइ धायो

उस शक्ति के लगने से कुछ मूर्छा-सी हुई। प्रभु ने तो खेल किया पर देवताओं को घबराहट हो गई। विभीषण ने प्रभु को श्रम पाये देखकर हाथ में गदा लेकर क्रोध करके धावा किया।

रे कुभाग्य सठ मन्द कुबुद्धे * तैं सुर नर मुनि नाग बिरुद्धे
सादर सिव कहुँ सीस चढ़ाए * एक एक के कोटिन्ह पाए

वे बोले—रे अभागे, मूर्ख, नीच, कुबुद्धि तूने देवता, मनुष्य, मुनि और नाग सभी से वैर किया। आदर सहित शिवजी को शिर चढ़ाकर एक-एक के बदले में करोड़ों सिर पाये हैं।

तेहि कारन खल अब लगि बाच्यो * अब तव काल सीस पर नाच्यो
राम बिमुख सठ चहसि सम्पदा * अस कहि हनेसि माझ उर गदा

रे दुष्ट इसी से अब तक तू बचा है, अब काल तेरे सिर पर नाच रहा है। रे मूर्ख श्रीराम से विमुख होकर सम्पत्ति चाहता है, ऐसा कहकर रावण की छाती के बीचों-बीच गदा मारी।

छन्द—उर माझ गदा प्रहार घोर कठोर लागत महि पर्‌यो।
दस बदन सोनित स्रवत पुनि सम्भारि धायो रिस भर्‌यो॥
द्वौ भिरे अति बल मल्ल जुद्ध बिरुद्ध एकु एकहि हनै।
रघुबीर बल दर्पित बिभीषनु घालि नहिं ता कहुँ गनै॥

छाती में गदा की भारी चोट लगते ही वह धरती पर गिर पड़ा और दसों मुखों से रुधिर बहने लगा फिर सँभला और क्रोध में भरकर दौड़ा, बड़े बली कुश्ती लड़ने लगे और विरुद्ध होकर एक दूसरे को मारने लगे। श्रीरामजी के बल से गर्वित विभीषण मारकों कुछ नहीं गिनता

दोहा—उमा बिभीषनु रावनहि, सन्मुख चितव कि काउ।
सो अब भिरत काल ज्यों, श्रीरघुबीर प्रभाउ॥ १२७॥

(शिवजी कहते हैं—) हे पार्वती! विभीषण क्या कभी रावण के सामने आँख उठाकर भी देख सकता था। परन्तु अब वही काल के समान उससे युद्ध कर रहा है, यह सब प्रभु श्रीरघुनाथजी का ही प्रताप है।

देखा श्रमित बिभीषनु भारी * धायउ हनूमान गिरिधारी

भयो अति कोलाहल विकल कपिदए भालु बोलहिं आतुरे ।
रघुवीर करुनानिधि आरत बन्धु जन रच्छक हरे ॥

धनुष चढ़ाकर रावण ने बाणों के समूह छोड़े । वे शरीर में ऐसे लगते हैं, जैसे उड़कर सांप लिपट जाते हैं । पृथ्वी-आकाश, दिशा-विदिशा सब जगह बाण छा गये । बन्दर कहां भागें ? बड़ा हुल्लड़ मच गया, तब राम-सेना घबड़ा कर पुकारने लगी कि हे रघुवीर, हे दयासिन्धु, भक्त-रक्षक भगवान् ! हमारी रक्षा करो ।

दोहा—निजदल विकल देखि कटि, कसि निषङ्ग धनु हाथ ।
लछिमन चले क्रुद्ध होइ, नाइ रामपद माथ ॥११५॥

अपनी सेना को व्याकुल देखकर कमर में तर्कस कसकर, धनुष हाथ में लेकर लक्ष्मणजी श्रीरामजी के चरणों में सिर नवाकर क्रोध सहित चले ।

रे खल का मारेसि कपि भालू * मोहि विलोकि तोर मैं कालू
खोजत रहेउँ तोहि सुतघाती * आजु निपाति जुड़ावउँ छाती

(लक्ष्मणजी ने कहा-) रे दुष्ट ! वानर-रीछों को क्या मारता है । मुझे देख, मैं तेरा काल हूँ। रावण बोला-रे पुत्रघाती ! मैं तुझे ही ढूंढ़ता था, आज तुझे मारकर छाती ठण्डी करूँगा ।

अस कहि छाँड़ेसि बान प्रचण्डा * लछिमन किए सकल सत खण्डा
कोटिन्ह आयुध रावन डारे * तृन समान करि काटि निवारे

ऐसा कहकर रावण ने तीक्ष्ण बाण छोड़े, लक्ष्मणजी ने सबके सौ टुकड़े कर दिये तब रावण ने अनेक हथियार चलाये, लक्ष्मणजी ने उनके तिनकों के समान टुकड़े कर डाले ।

पुनि निज बानन्ह कीन्ह प्रहारा * स्यन्दनु भंजि सारथी मारा
सत सत सर मारे दस भाला * गिरिशृङ्गन्ह प्रविसहिं जनु व्याला

फिर अपने बाणों से प्रहार किया। रथ को तोड़कर सारथी को मार डाला, दसों मस्तकों में सौ-सौ बाण मारे, वे ऐसे घुस गये, जैसे पर्वतों के शिखरों में सर्प घुसे हों ।

पुनि सत सर मारेउ उर माहीं * परेउ धरनि तल सुधि कछु नाहीं
उठा प्रबल पुनि मुरछा जागी * छाँड़ेसि ब्रह्म दीन्हि जो साँगी

फिर सौ बाण रावण के हृदय में मारे, जिससे वह भूमि पर गिर पड़ा । देह की कुछ भी सुधि न रही । मूर्छा दूर होने पर महाबली फिर उठा और उसने ब्रह्मा की दी हुई शक्ति छोड़ी ।

छन्द—सो ब्रह्म दत्त प्रचण्ड सक्ति अनंत उर लागी सही ।
परयो वीर विकल उठाव दसमुख अतुल बल महिमा रही ॥
ब्रह्माण्ड भवन विराज जाकें एक सिर जिमि रज कनी ।
तेहि चह उठावन मूढ़ रावन जान नहिं त्रिभुवन धनी ॥

देखि कपिन्ह अमित दससीसा * जहँ तहँ भजे भालु करु कीसा
भागे बानर धरहिं न धीरा * त्राहि त्राहि लछिमन रघुबीरा

वानरों ने अगणित रावण देखे। भालू और बानर जहां-तहां भागे। वीर बानर धीरज नहीं धरते। लक्ष्मणजी ! हे रामजी ! रक्षा करो।

दसं दिसि धावहिं कोटिन्ह रावन * गर्जहिं घोर कठोर भयावन
डरे सकल सुर चले पराई * जय कै आस तजहु अब भाई

दशों दिशाओं में अनेकों रावण दौड़े और महाघोर कठोर और भयंकर शब्दोंसे गरजने लगे। सब देवता डरगये और यह कहते हुए भाग चले कि भाइयो ! अब विजय की आशा छोड़ दो।

सब सुर जिते एक दसकन्धर * अब बहु भए तकहु गिरिकन्दर
रहे बिरंचि सम्भु मुनि ग्यानी * जिन्हजिन्हप्रभुमहिमाकछुजानी

सब देवों को एक ही रावण ने जीत लिया, अब तो बहुत से रावण हो गये, इससे अब कन्दराओं को ढूंढो। ब्रह्मा महादेव और ज्ञानी मुनि निर्भर रहे, जिन लोगों ने प्रभु की महिमा जानी थी,

छन्द—जाना प्रताप ते रहे निर्भय कपिन्ह रिपु माने फुरे।
चले बिचलि मर्कट भालु सकल कृपाल पाहि भयातुरे॥
हनुमन्त अङ्गद नील नल अति बल लरत रन बांकुरे।
मर्दहिं दसासन कोटि-कोटिहि कपट भूभट अंकुरे॥

जो प्रभु के प्रताप को जानते थे वे निर्भय रहे, बानरों ने शत्रु सच्चे मारे, इससे बानर-रीछ घबड़ाकर भाग चले और मारे डरके पुकारने लगे,हेदयालु रक्षा करो ! हनुमान, अंगद, नील, नल आदि महाबली योद्धा मायावी रावणों को जो छलसे उत्पन्न हुए थे, मसल २ कर मारने लगे।

दोहा—सुरासार देखे बिकल, हँस्यो कोसलाधीश।
सजि सारङ्ग एक सर, हते सकल दससीस॥१२९॥

देवता और बानरों को विकल देखकर श्रीरामजी हँसे और अपना धनुष सँभालकर एक बाण से पल भर में सब रावणों का नाश कर दिया।

प्रभु छन महुँ माया सब काटी * जिमि रबि उएँ जाहि तम फाटी
रावन एकु देखि सुर हरषे * फिर बहु सुमन प्रभु पर बरषे

प्रभुने क्षणभर में सब राक्षसी माया हरली, जैसे सूर्य के उगनेसे अंधकार दूर होता है। जब एक रावण रहा तब उसे देख देवता प्रसन्न हुए और लौटे, फिर प्रभु पर बहुतसे फूल बरसाये।

भुज उठाय रघुपति कपि फेरे * फिरे एक एकन्ह तब टेरे
प्रभु बल पाइ भालु कपि धाये * तरल तमिक संजुग महि आये

रघुनाथजी ने अपनी भुजा उठाकर बानरों को लौटाया। तबवे बानर एक दूसरे को पुकार कर लौट फिरे। प्रभु का बल पाकर रीछ बानर दौड़े और वेगसे उछलकर संग्राम में आगये।

गिर पड़ा। तब दूसरा सारथी उसे रथ पर डालकर तुरन्त लंका में ले गया। प्रताप के समूह श्रीरामचन्द्र के भाई-लक्ष्मणजी ने आकर प्रभु के चरणों में प्रणाम किया।

दोहा—उहाँ दसानन जागि करि, करै लाग कछु जग्य।
राम बिरोध बिजय चह, सठ हठ बस अति अग्य ॥११७॥

वहां रावण मूर्छा से जागकर कुछ यज्ञ करने लगा। वह महामूर्ख हठ करके श्रीरामजी से वैर होने पर भी अपनी जीत चाहता है।

इहाँ बिभीषन सब सुधि पाई ※ सपदि जाइ रघुपतिहि सुनाई
नाथ करइ रावन एक जागा ※ सिद्ध भएँ नहिं मरिहि अभागा

यहाँ विभीषण ने खबर पाई तो तुरन्त श्रीरघुनाथजी को जा सुनाई-हे नाथ! रावण एक यज्ञ कर रहा है। सिद्ध हो जाने पर वह अभागा नहीं मरेगा।

पठवहु नाथ बेगि भट बन्दर ※ करहिं बिध्वंस आव दसकन्धर
प्रात होत प्रभु सुभट पठाए ※ हनुमदादि अङ्गद सब धाए

हे नाथ! वीर वानरों को शीघ्र भेजिये, यह विध्वंस करेंगे तो रावण युद्ध करने के लिए आवेगा। सबेरा होतेही प्रभुने योद्धाओंको भेजा तो अङ्गद, हनुमान आदि सब वीर दौड़ पड़े।

कौतुक कूदि चढ़े कपि लङ्का ※ पठये रावन भवन असङ्का
जग्य करत जबहीं सो देखा ※ सकल कपिन्ह भा क्रोध बिसेषा

वानर सहज ही में उछल कर लंका पर चढ़ गये और रावण के महल में बेधड़क हो घुस गये। उसे यज्ञ करते हुए देखकर उन्हें बहुत क्रोध हुआ।

रन ते निलज भाजि गृह आवा ※ इहां आई बक ध्यान लगावा
अस कहि अङ्गद मारी लाता ※ चितव न सठ स्वारथ मन राता

(वे बोले–) रे निर्लज्ज! रणभूमि से भागकर घर चला आया और यहां आकर बगुले का-सा ध्यान लगाये बैठा है। ऐसा कहकर अङ्गद ने लात मारी, परन्तु उस मूर्ख ने नहीं देखा। क्योंकि वह अपने स्वार्थ में रत था।

छन्द—नहिं चितव जब करि कोप कपि गहि दसन लातन्ह मारहीं।
धरि केस नारि निकारि बहोरि तेऽति दीन पुकारहीं॥
तब उठेउ क्रुद्ध कृतान्त सम गहि चरन बानर डारई।
एहि बीच कपिन्हि बिध्वंश कृत मख देखि मन महुँ हारई॥

जब नहीं देखा तो वानर बहुत क्रोधित होकर उसे दांतों से काटने और लातोंसे मारने लगे, फिर स्त्रियों की चोटी पकड़कर बाहर निकाल लाये। वे अति दीन होकर चिल्लाने लगीं, तब रावण काल के समान क्रोध में भरकर उठा और वानरों को पैर पकड़ २ कर पटकने

कोई रावण के शरीर को विदीर्णकर भाग जाते हैं तो कोई लातों से मारते हैं, तब नल और नील उसके शरीर पर चढ़ गये और उन्होंने अपने नखोंसे रावण के कपालोंको पकड़ डाला।

रुधिर देखि विषाद उर भारी * तिन्हहि धरन कहुँ भुजा प्रसारी

गहे न जाहिं करन्हि पर फिरहीं * जनु जुग मधुप कमल बन चरहीं

रुधिर देखकर क्रोधित हो उसदेव शत्रुने उनके पकड़ने के लिए भुजा फैलाई, पर वे पकड़ने में नहीं आते। वे उसकी भुजाओं के ऊपर फिरते हैं, मानो दो भौंरे कमलोंके वनमें फिररहेहों।

कोप कूद द्वौ धरेसि बहोरी * महि पटकत भजे भुजा मरोरी

पुनि संकोपि दस कर लीन्हे * सरन्हि मारि घायल कपि कीन्हे

फिर रावण ने क्रोध पूर्वक कूदकर दोनों को पकड़ लिया। पृथ्वी पर पटकते समय वे उसकी भुजा मरोड़ कर भाग गये। तब उसने क्रोधित होकर दसों हाथों में दस धनुष लिये और बाण मारकर वानरों को घायल कर दिया।

हनुमतादि मूरछित करि बन्दर * पाइ प्रदोष हरसि दसकन्धर

मुरछित देखि सकल कपि बीरा * जामवन्त धायउ रनधीरा

हनुमान आदि सब वानरों को मूर्छित कर सन्ध्या समय जानकर रावण प्रसन्न हुआ। सब वानरों को मूर्छित देखकर रणधीर जामवन्त दौड़े।

सङ्ग भालु भूधर तरु धारी * मारन लगे पचारि पचारी

भयउ क्रुद्ध रावन बलवाना * गहि पद महि पटकत भट नाना

देखि भालुपति निज दल घाता * कोप माझ उर मारेसि लाता

साथ में जो भालु थे, वे पर्वत और वृक्ष लिए ललकार २ कर उसे मारने लगे। बलवान् रावण बहुत क्रोधित हुआ और अनेक योद्धाओं को पैर पकड़कर पृथ्वी पर पटकने लगा। जामवन्त ने अपने दल का संहार होते देखकर कोप करके रावण के हृदय में लात मारी।

छन्द–उर लात घात प्रचण्ड लागत बिकल रथ ते महि परा।

गहि भालु बीसहु कर मनहुँ कमलन्हि बसे निसि मधुकरा॥

मुरछित बिलोकि बहोरि पद हति भालुपति प्रभु पहिं गयो।

निसि जानि स्यन्दन घालि तेहि तब सूत जतनु करत भयो॥

हृदय में लात की भारी चोट लगते ही रावण व्याकुल होकर रथ से भूमि पर गिर पड़ा। बीसों हाथों से रीछों को पकड़ते हुए ऐसा लगता है, मानो रात्रि में भौंरे कमलों में बसे हों। जामवन्त उसे मूर्छित देखकर फिर लात मारकर प्रभु के पास आये। रात्रि जानकर सारथी रथ में रावण को रखकर चैतन्य करने का उपाय करने लगा।

दोहा–मुरछा बिगत भालु कपि, सब आए प्रभु पास।

निसिचर सकल रावनहि, घेरि रहे अति त्रास॥१३१॥

घुमाने लगे, तब ब्रह्माण्ड, दिग्गज, कच्छप, शेष पृथ्वी, समुद्र और पर्वत डोलने लगे।

दोहा—सोभा देखि हरषि सुर, बरषहिं सुमन अपार।
जय जय जय करुनानिधि, छबि बल गुन आगार ॥११६॥

शोभा देखकर देवता प्रसन्न होकर अपार फूल वर्षा करने लगे। दया के समुद्र तथा शोभा, गुण और बल के धाम प्रभु की जय-जयकार करने लगे।

एहीं बीच निसाचर अनी * कसमसात आई अति घनी
देखि चले सन्मुख कपि भट्टा * प्रलय काल के जनु घन घट्टा

इतने ही में राक्षसों की सेना बहुत घनी होने के कारण कसमसाती हुई आई। उसे देख कर वानर वीर सामने चले, मानो प्रलयकाल के बादलों की घटायें उमड़ चली हों।

बहु कृपान तरवारि चमक्कहिं * जनु दहँ दिसि दामिनि दमक्कहिं
गज रथ तुरँग चिकार कठोरा * गर्जहिं मनहुँ बलाहक घोरा

कृपाण, शूल, तलवार चमक रही हैं, मानो दसों दिशाओं में बिजलियां चमक रही हों। हाथी, रथ, घोड़ों के कठोर शब्द मानो भयंकर मेघ गरज रहे हों।

कपि लंगूर बिपुल नभ छाए * मनहुँ इन्द्रधनु उएउ सुहाए
उठइ धूरि मानहुँ जलधारा * बान बुन्द भै बृष्टि अपारा

वानरों की बहुत-सी पूँछें आकाश में छागई हैं, मानो सुन्दर इन्द्र-धनुष उत्पन्न हुए हों। धूलि उड़ती है, मानो जल की धार हो, बाणों की ऐसी शोभा हुई, मानो बहुत वर्षा होरही हो।

दुहुँ दिसि पर्बत करहिं प्रहारा * बज्रपात जनु बारहिं बारा
रघुपति कोपि बान झरि लाई * घायल भए निसिचर समुदाई

दोनों ओर से योद्धा पर्वतों की वर्षा कर रहे हैं, मानो बारम्बार वज्रपात होरहा है। श्रीरघुनाथजी ने क्रोध करके बाणों की झड़ी लगा दी, जिससे बहुत से राक्षस घायल होगये।

लागत बान बीर चिक्करहीं * घुमि घुमि जहँ तहँ महि परहीं
स्रवहिं सैल जनु निर्झर भारी * सोनित सरि कादर भयकारी

बाण लगते ही वीर चीख मारकर चक्कर खाकर जहां-तहां गिर पड़ते हैं। रुधिर की नदी ऐसी जान पड़ती है, मानो पहाड़ों से पानी के झरने बह रहे हों। वह नदी कायरों को भय देने वाली है।

छन्द—कायर भयङ्कर रुधिर सरिता चली परम अपावनी।
कोउ कूल दल रथ रेत चक्र अबर्त बहति भयावनी॥
जलजन्तु गज पदचर तुरँग खर बिबिध बाहन को गने।
सर सक्ति तोमर सर्प चाप तुरंग चर्म कमठ घने॥

सुनि वचन हरष बिषाद मन अति देखि पुनि त्रिजटाँ कहा ।
अब मरिहि रिपु एहि बिधि सुनहु सुन्दरि तजहु संसय महा ॥

इसके हृदयमें जानकीजी का वास है, जानकी के हृदय में मेरा वास है तथा मेरे हृदय में अनेक लोक हैं, अतः बाण लगते ही सबका नाश हो जायगा । यह सुनकर सीताजी के हृदय में बहुत आनन्द और दुःख हुआ । यह देखकर त्रिजटा ने फिर कहा—हे सुन्दरी ! अब भारी सन्देह को दूर करके सुनो, शत्रु इस तरह मरेगा कि—

दोहा—काटत सिर होइहि बिकल, छूटि जाइहि तव ध्यान ।
तब रावनहि हृदयँ महुँ, मारहिं राम सुजान ॥१३२॥

सिर काटते समय जब रावण व्याकुल हो जायगा और उसके हृदय से तुम्हारा ध्यान छूट जायगा, तब चतुर श्रीरामजी रावण के हृदय में बाण मारेंगे ।

अस कहि बहुत भाँति समुझाई * पुनि त्रिजटा निज भवन सिधाई
राम सुभाउ सुमिर बैदेही * उपजी बिरह ब्यथा अति देही

ऐसा कहकर सीताजी को बहुत भाँतिसे समझाया फिर त्रिजटा अपने घरको चली गई । श्रीरामचंद्रजी के स्वभाव को स्मरण कर सीताजी के हृदय में भारी विरह-व्यथा उत्पन्न हुई ।

निसिहि ससिहि निंदति बहु भाँती * जुग सम भई सिराति न राती
करति बिलाप मनहि मन भारी * राम बिरहँ जानकी दुखारी

वे रात्रिको और चंद्रमाको बहुत भांतिसे निंदाकर रही हैं कि रात युग के बराबर होगई । काटे नहीं कटती । श्रीरामजी के विरह में दुःखित जानकीजी मन में बहुत विलाप करनेलगीं ।

जब अति भयउ बिरह उर दाहू * फरकेउ बाम नयन अरु बाहू
सगुन बिचारि धरिउ मन धीरा * अब मिलिहहि कृपालु रघुबीरा

जब विरहसे हृदयमें बहुत जलन हुई, तबबांई आंख और भुजा फड़कने लगीं । यह शकुन विचार कर सीताजी ने मन में धीरज धारण किया कि अब कृपालु श्रीरघुनाथजी मिलेंगे ।

इहाँ अर्ध निसि रावनु जागा * निज सारथि सन खीझन लागा
सठ रनभूमि छड़ाइसि मोही * धिग धिग अधम मन्दमति तोही

यहां आधी रात को रावण मूर्छा से, जागा और अपने सारथी से झुँझलाने लगा-रे मूर्ख ! तूने मुझे रण-भूमि से हटा दिया । रे नीच, मन्द-बुद्धि ! तुझे धिक्कार है, धिक्कार है ।

तेहि पद गहि बहुबिधि समुझावा * भोरु भएँ रथ चढ़ि पुनि धावा
सुनि आगमन दसानन केरा * कपिदल खरभर भयउ घनेरा
जहँ तहँ भूधर बिटप उपारी * धाए कटकटाइ भट भारी

सारथीने चरण पकड़कर बहुत भांति से समझाया । तब भोर होने पर रावणरथ पर चढ़ फिर दौड़ा । रावण का आना सुनकर वानरों की सेना में बड़ी खलबली पड़ गई । भारी

वानर निसाचर निकर मर्दहिं राम बल दर्पित भए ।
संग्राम अङ्गन सुभट सोवहिं राम सर निकरन्हि हए ॥

मुण्ड 'जय-जय' बोलते हैं और प्रचण्ड धड़ बिना सिर के दौड़ते हैं। पक्षी खोपड़ियों में झगड़ कर लड़ मरते हैं, वीर दूसरे वीरों को गिराते हैं। श्रीरामजी के तेज से दर्पित वानर राक्षस-समूह को मसल डालते हैं। समरांगण में श्रीरामजी के बाण-समूहों से मरे हुये योद्धा सो रहे हैं।

दोहा—रावन हृदयँ विचारा, भा निसिचर संहारा।
मैं अनेक कपि भालु बहु, माया करौं अपार ॥१२१॥

"रावण ने मन में विचारा कि राक्षसों का तो नाश होगया, मैं अकेला हूं और वानर-रीछ बहुत हैं, इसलिए अब मैं अपार माया रचूं"।

देवन्ह प्रभु पयादे देखा ❋ उपजा उर अति छोभ विसेषा
सुरपति निज रथ तुरत पठावा ❋ हरष सहित मातलि लै आवा

देवताओं ने प्रभु को पैदल देखा तो जी में बहुत क्षोभ हुआ। देवराज ने अपना रथ तुरन्त भेज दिया, जिसे मातलि सहर्ष ले आया।

तेज पुंज रथ दिव्य अनूपा ❋ हरषि चढ़े कोसलपुर भूपा
चञ्चल तुरँग मनोहर चारी ❋ अजर अमर मन सम गतिकारी

उस तेज पूर्ण अनुपम रथ पर कोशलपुर के स्वामी श्रीरामजी हँसकर चढ़े। उस रथमें चंचल और मनोहर घोड़े जुते हैं, जो अजर-अमर तथा मन के समान चंचल गति वाले हैं।

रथारूढ़ रघुनाथहि देखी ❋ धाए कपि बलु पाइ विसेषी
सही न जाय कपिन्ह कै मारी ❋ तब रावन माया विस्तारी

श्रीरामजी को रथ पर देखकर वानर विशेष बल पाकर दौड़े, जब वानरों की मार सही नहीं गई, तब रावण ने माया फैलाई।

सो माया रघुवीरहि बाँची ❋ लछिमन कपिन्ह सो मानी सांची
देखि कपिन्ह निसाचर अनी ❋ अनुज सहित बहु कौसलधनी

वह माया श्रीरामजी के सिवाय लक्ष्मणजी तथा वानरों आदि ने सच मानली। निशाचरों की सेना में लक्ष्मण सहित बहुत से रामों को देखा।

छंद-बहु राम लछिमन देखि मर्कट भालु मन अति अपडरे।
जनु चित्रलिखित समेत लछिमन जहँ सो तहँ चितवहिं खरे ॥
निज सेन चकित बिलोकि हँसि सरचाप सजि कोसल धनी।
माया हरी हरि निमिष महँ हरषी सकल मर्कट अनी ॥

बहुत से राम-लक्ष्मण देखकर वानर रीछ मन में बहुत डर गये। लक्ष्मण समेत वे

लछिमन कपीस समेत। भए सकल बीर अचेत

जहाँ-तहाँ वानरों को थकाकर रावण फिर गरजा, तब लक्ष्मणजी और सुग्रीव आदि सब वीर अचेत होगये।

हा राम हा रघुनाथ। कहि सुभट मीजहिं हाथ

एहि बिधि सकल बल तोरि। तेहिं कीन्ह कपट बहोरि

'हा राम! हा रघुनाथ!' ऐसा कहकर श्रेष्ठ योद्धा हाथ मलते हैं। इस प्रकार सबका बल तोड़कर उसने फिर कपट किया।

प्रगटेसि बिपुल हनुमान। धाइ गहे पाषान

तिन्ह राम घेरे जाय। चहुँ दिसि बरूथ बयान

तब बहुत से हनुमान प्रकट होगये, वे पत्थर ले-लेकर दौड़े और उन्होंने झुण्ड बनाकर चारों ओर से जाकर श्रीरामजी को घेर लिया।

मारहु धरहु जनि धाइ। कटकटाहिं पूँछ उठाइ

चहुँ दिसि लँगूर बिराज। तेहिं मध्य कोसलराज

'मारो, पकड़ो, जाने न पावें' ऐसा कहकर पूँछ उठाकर कटकटाने लगे। दशों दिशाओं में पूँछ शोभित है, उनके बीच में अयोध्या पति प्रभु हैं।

छन्द—तेहि मध्य कोसलराज सुन्दर स्याम तनु सोभा लही।
जनु इन्द्र धनुष अनेक की बर बारि तुङ्ग तमालही॥
प्रभु देखि हरष बिषाद उर सुर बदत जय जय जय करी।
रघुबीर एकहि तीर कोपि निमेष महुँ माया हरी॥

उनके बीच में कोशलराज श्रीरामजी के श्यामसुन्दर शरीर ने ऐसी शोभा पाई कि मानो अनेक इन्द्र-धनुषों का ऊँचे तमाल के वृक्ष के चारों ओर सुन्दर बाड़ा बना हो। प्रभु को देखकर देवता आनन्द और शोक से युक्त होकर 'जय-जय' बोलने लगे। तब श्रीरामजी ने क्रोध करके एक ही बाण से पलभर में सब राक्षसी माया हरली।

माया बिगत कपि भालु हरषे बिटप गिरि गहि सब फिरे।
सर निकर छाँड़े राम रावनु बाहु सिर पुनि महि गिरे॥
श्रीराम रावनु समर चरित अनेक कल्प जो गावहीं।
सत सेष सारद निगम कबि तेउ तदपि पार न पावहीं॥

माया दूर होजाने पर वानर-रीछ बहुत प्रसन्न हुए और पर्वत व वृक्ष ले-लेकर सब लौट पड़े। श्रीरामजी ने बाण समूह छोड़े, जिससे रावण के भुजा और सिर कट-कटकर भूमिपर गिर पड़े। श्रीरामजी और रावण के युद्ध का चरित्र यदि अनेक कल्पों तक सैकड़ों शेष व शारदा और कवि गावें तो भी पार नहीं पा सकते।

वृथा बकवाद करके उत्तम यश का नाश मत करो। क्षमा रखकर नीति को सुनो, संसार में तीन प्रकार के पुरुष होते हैं-पाल, आम और कटल के समान। इनमें एक केवल फूल देते हैं, दूसरे फल-फूल दोनों देते हैं और तीसरे केवल फल देते हैं। इसी प्रकार एक कहते हैं करते नहीं। दूसरे कहते भी हैं और करते भी हैं, तीसरे कहते हैं करते नहीं।

दोहा—राम वचन सुनि विहँसा, मोहि सिखावत ग्यान।
वयरु करत नहि तव डरे, अब लागे प्रिय प्रान॥१२३॥

श्रीरामजी के वचन सुनकर रावण ने हंसकर कहा—मुझे ज्ञान सिखाते हो, तब वैर करते नहीं डरे, अब प्राण प्यारे लगते हैं।

कहि दुर्बचन क्रुद्ध दसकन्धर ※ कुलिस समान लाग छाँड़ै सर
नानाकार सिलीमुख धाए ※ दिसिअरुविदिसगगनमहिछाए

रावण दुर्वचन कहकर क्रोध करके वज्र के समान बाण छोड़ने लगा। अनेक प्रकार के बाण छोड़े, दिशा-विदिशा, आकाश और पृथ्वी में छा गये।

पावक सर छाँड़ेउ रघुवीरा ※ छन महँ जरे निसाचर तीरा
छांड़िसि तीव्र सक्ति खिसिआई ※ बान सङ्ग प्रभु फेरि चलाई

तब रामजी ने अग्नि-बाण छोड़ा, जिससे रावण के सब बाण क्षणमात्र में भस्म हो गये। तब उसने खिसिया कर बहुत पैनी शक्ति छोड़ी, प्रभु ने उसे बाण के साथ लौटा दिया।

कोटिन्ह चक्र त्रिशूल पँवारै ※ बिनु प्रयास प्रभु काटि निवारै
विफल होहिं रावन सर कैसे ※ खल के सकल मनोरथ जैसे

रावण ने अनेकों चक्र व त्रिशूल चलाये, परन्तु प्रभु ने उन्हे बिना परिश्रम ही काटकर डाल दिया। रावण के बाण कैसे निष्फल होते हैं, जैसे दुष्ट मनुष्य के सब मनोरथ।

तब सत बान सारथी मारेसि ※ परेउ भूमि जय राम पुकारेसि
राम कृपा करि सूत उठावा ※ तब प्रभु परम क्रोध कहँ पावा

फिर उसने श्रीरामजी के सारथी को सौ बाण मारे, वह श्रीरामजी की जय पुकारता हुआ भूमि पर गिर पड़ा, तो श्रीरामजी ने कृपा करके सारथी को उठाया। तब प्रभु के हृदय में अत्यन्त क्रोध हुआ।

छन्द—भए क्रुद्ध जुद्ध विरुद्ध रघुपति त्रोन सायक कसमसे।
कोदण्ड धुनि अति चण्ड सुनि मनुजाद सब मारुत ग्रसे॥
मन्दोदरी उर कम्प कम्पति कमठ भू भूधर त्रसे।
चिक्करहि दिग्गज दसन गहि महि देखि कौतुक सुर हँसे॥

युद्ध में विरुद्ध हुए श्रीरामजी बड़े क्रोधित हुए, तर्कस में बाण खड़खड़ाने लगे। धनुष का शब्द सुनकर सब राक्षस भयरूपी वायु से ग्रसित हो गये, मन्दोदरी का हृदय काँप उठा।

छन्द—प्रतिमा रुदहिं पबि पात नभ अति बात बह डोलति मही।
बरषहिं बलाहक रुधिर कच रज असुभ अति सक को कही॥
उतपात अमित बिलोकि नभ सुर बिकल बोलहिं जय जए।
सुर सभय जानि कृपालु रघुपति चाप सर जोरत भए॥

मूर्तियां रोने लगीं, आकाश में वज्रपात होने लगा, प्रचंड पवन चलने लगी पृथ्वी डोलने लगी! बादलों में रुधिर, बालू और धूल की वर्षा होने लगी। ऐसे बहुत अशकुन हुए उन्हें कौन कह सकता है? बहुत से उपद्रव देखकर आकाश से देवताव्याकुल होकर जय २ बोलने लगे। देवताओं को व्याकुल जानकर दयालु श्रीरामजी ने धनुष पर बाण चढ़ाया।

दोहा—खैंचि सरासन श्रवन लगि, छाँड़े सर इकतीस।
रघुनायक सायक चले, मानहुँ काल फनीस॥१३६॥

और कान तक धनुष खींचकर इकत्तीस बाण छोड़े। श्रीरघुनाथजी के बाण ऐसे चले, मानो कालरूपी सांप हों।

सायक एक नाभि सर सोषा * अपर लगे भुज सिर करि रोषा
लै सिर बाहु चले नाराचा * सिर भुज हीन रुण्ड महि नाचा

एक बाण से नाभि-कुन्ड के अमृत को सुखा डाला। बाकी तीस बाण क्रोध पूर्वक सिरों और भुजाओं में जालगे। बाण सिरों व भुजाओं को ले चले! बिना सिर और भुजाओं का रुण्ड पृथ्वी पर नाचने लगा।

धरनि धसइ धर धाव प्रचण्डा * तब सर हति प्रभु कृत दुइ खण्डा
गर्जेउ मरत घोर रव भारी * कहाँ राम रन हतौं पचारी

धड़की प्रचंड दौड़से पृथ्वी धसकने लगी तब प्रभु ने बाण मारकर उसके दो टुकड़े करदिये। मरते समय वह घोर शब्द से गर्जकर बोला-राम कहां हैं? मैं ललकार कर उनको रण में मारूंगा।

डोली भूमि गिरत दसकन्धर * छुभित सिंधु सरि दिग्गज भूधर
धरनि परेउ द्वौ खण्ड बढ़ाई * चापि भालु मर्कट समुदाई

रावण के गिरते ही पृथ्वी हिलगई, समुद्र, नदी, दिग्गज व पर्वत हिलगये। रावण अपने धड़ के दोनों खण्डों को फैलाकर रीछ-वानरों के समूह को दवाता हुआ पृथ्वी पर गिर पड़ा।

मन्दोदरी आगे भुज सीसा * धरि सर चले जहाँ जगदीसा
प्रबिसे सब निषङ्ग महुँ जाई * देखि सुरन्ह दुन्दुभी बजाई

मन्दोदरी के आगे भुजा और सिर रखकर राम-बाण वहां चले-जहां जगतपिता श्रीरामजी थे। सब आकर श्रीरामजी के तर्कस में प्रवेश कर गये, यह देख देवताओं ने नगाड़े बजाये।

तासु तेज समान प्रभु आनन * हरषे देखि शम्भु चतुरानन
जय जय धुनि पूरी ब्रह्मण्डा * जय रघुबीर प्रबल भुजदण्डा

दोहा—जिमिजिमिप्रभुहरतासुसिर, तिमितिमिहोहिं अहार।
सेवत विषय विविध जिमि, नित नित नूतन मार ॥१२५॥

प्रभू ज्यों २ उसके शिर काटते हैं त्यों २ वे बढ़ते जाते हैं जैसे विषयों का सेवन करने से कामदेव नित-नित नवीन होता है।

दसमुख देखि सिरन्ह कै बाढ़ी * बिसरा मरन भई रिस गाढ़ी
गर्जेउ मूढ़ महा अभिमानी * धायउ दसहु सरासन तानी

अपने शिरों को बाढ़ देखकर रावण अपना मरण भूल गया अधिक क्रोधित हुआ। वह अत्यन्त अहंकारी मूर्ख गर्जा और दसों धनुषों को तानकर दौड़ा।

समर भूमि दसकन्धर कोप्यो * बरषि बान रघुपति रथ तोप्यो
दण्ड एक रथ देखि न परेऊ * जनु निहार महुँ दिनकर दुरेऊ

रणभूमि में रावण क्रोधित हुआ और बाण बरसा कर रामजी का रथ ढक दिया। एक घड़ी तक रथ नहीं दीख पड़ा, वह छिप गया जैसे कुहरे में सूर्य छिप जाता है।

हाहाकार सुरन्ह जब कीन्हा * तब प्रभु कोपि कारमुक लीन्हा
सर निवारि रिपु के सिर काटे * ते दिसि बिदिस गगन महि पाटे

जब देवताओं ने हा-हाकार किया तब प्रभु ने कोप करके धनुष हाथ में लिया और शत्रु के काटे हुए सिर आकाश में भागते हुए जय-जय ध्वनि करके भय उत्पन्न करते हैं।

काटे सिर नभ मारग धावहिं * जयजयधुनिकरिभय उपजावहिं
कहँ लछिमन सुग्रीव कपीसा * कहँ रघुबीर कोसलाधीसा

बाणों को काटकर उसके सिर काटे, वे दिशा-विदिशा आकाश और पृथ्वी में छा गये लक्ष्मण, हनुमान और सुग्रीव कहां हैं? अयोध्यापति रघुवीर कहां हैं।

छन्द—कहँ राम कहि सिर निकर धाए देखि मर्कट भजि चले।
संधानि धनु रघुबंसमनि हँसि सरन्हि सिर बेधे भले॥
सिर मालिका कर कालिका गहि बृन्द बृन्दन्हि बहु मिलीं।
करि रुधिर सरि मज्जनु मनहुँ संग्राम बट पूजन चलीं॥

राम कहां हैं? ऐसा कहकर बहुत से सिर दौड़े उन्हें देखकर वानर भाग चले। तब श्रीरामचन्द्रजी ने हँसकर अपना धनुष तानकर बाणों से उन सिरोंको भली भांति वेधदिया। मुण्ड मालाओं को लेकर बहुत सी कालिकायें झुण्ड की झुण्ड मिलीं जैसे रुधिर की नदी में स्नान कर संग्रामरूपी वट वृक्ष को पूजने जाती हो।

दोहा—पुनि दसकन्धर क्रुद्ध होइ, छाँड़िउ सक्ति प्रचण्ड।
चली बिभीषन सन्मुख, मनहुँ काल कर दण्ड ॥१२६॥

छाती पीट-पीट कर अनेक प्रकार से विलाप करने लगीं और रोती हुई रावण के प्रताप का बखान करने लगीं।

तव बल नाथ डोल नित धरनी * तेजहीन पावक ससि तरनी
सेष कमठ सहि सकहिं न भारा * सो तनु भूमि परेउ भरि छारा

हे नाथ! तुम्हारे बल से पृथ्वी नित्य कांपती थी, अग्नि, चन्द्रमा और सूर्य तेजहीन थे। शेष और कच्छप भी जिसका बोझ नहीं सह सके, वह शरीर आज धूल से भरा पड़ा है।

बरुन कुबेर सुरेस समीरा * रन सन्मुख धरि काहुँन धीरा
भुजबल जितेहु काल जम साईं * आज परेहु अनाथ की नाईं

रण में तुम्हारे सामने वरुण, इन्द्र और मरुत इनमें से किसी ने धीरज धारण नहीं किया। हे स्वामी! तुमने भुजाओं के बल से काल और यम को भी जीत लिया था। वही आप आज अनाथ के समान पड़े हो।

जगत बिदित तुम्हारि प्रभुताई * सुत परिजन बल बरनि न जाई
राम बिमुख अस हाल तुम्हारा * रहा न कोउ कुल रोवनिहारा

तुम्हारी प्रभुता संसार में प्रगट है, तुम्हारे पुत्र और कुटुम्बियों का भी वर्णन नहीं किया जा सकता। प्रभु से विरोध करने के कारण ऐसा हुआ कि वंश में कोई रोने वाला भी न रहा।

काल बिबस पति कहा न माना * अग जग नाथु मनुज करि जाना

हे पति। काल के वश होने के कारण तुमने किसी का कहना नहीं माना और चराचर के स्वामी को मनुष्य करके जाना।

छन्द—जान्यो मनुज करि दनुज कानन दहन पावक हरि स्वयं।
जेहि नमत सिव ब्रह्मादि सुर पिय भजेहु नहिं करुनामयं॥
आजन्म ते परद्रोह रत पापौघ मय तव तनु अयं।
तुम्हहू दियो निज धाम राम नमामि ब्रह्म निरामयं॥

साक्षात् श्रीहरि को मनुष्य करके जाना। राक्षसरूपी वन को भस्म करने के लिए जो अग्नि के समान हैं। जिन्हें शिव आदि देवता मस्तक नवाते हैं, हे प्रियतमे। ऐसे दयामय परमेश्वर को तुमने नहीं भजा। तुम्हारा यह पापों के समूह से युक्त शरीर जन्म से ही दूसरे से वैर करने में लगा रहा। ऐसे तुमको भी जिन्होंने अपना धाम दिया, उन निर्विकार ब्रह्म श्रीरामचन्द्रजी को मैं नमस्कार करती हूँ।

दोहा—अहह नाथ रघुनाथ सम, कृपासिन्धु नहिं आन।
जोगिवृन्द दुर्लभ गति, तोहि दीन्ह भगवान॥१३८॥

अहह, हे नाथ। श्रीरामजी के समान दयासागर दूसरा कौन है? जो गति मुनियों को भी दुर्लभ है, वह उत्तम गति भगवान ने तुम्हें दी है।

मन्दोदरी बचन सुनि काना * सुर मुनि सिद्ध सबन्हि सुख माना

